वह हिमालय पर्वत के दक्षिण भाग के वृक्षखंड नामक देश में पृथ्वी में गढ़ा करके उसमें अग्निस्थापन कर और उसके निकट शिवजी को स्थापित करके हवन करने लगा। जब हवन से शिवजी प्रसन्न न हुए तब उसने अपने सिरों को काट कर उससे हवन करना प्रारम्भ किया। जब वह अपने नव सिर हवन कर चुका तब शिवजी प्रसन्न होकर बोले कि हे राक्षसों में श्रेष्ठ! तुम अपना मनोवांच्छित बरदान मांगो। रावण बोला कि हे भगवन्! मेरा अतुल पराक्रम होवे और मेरे सिर पूर्ववत् होजावें। शिवजी ने एवमस्तु कहा और रावण के सम्पूर्ण सिर पूर्ववत् हो गए। तब वह अपने गृह को जाने लगा। देवताओं को दुःखी देखकर महर्षि नारद ने मार्ग में रावण से पूछा कि तुम किस कार्य्य के लिये कहां गए थे। रावण ने कहा कि मेरे तप से प्रसन्न होकर शिवजी ने मुझ को अतुल बलवान होने का बरदान दिया है और हमारे प्रार्थना से हिमवान से दक्षिण वृक्षखण्ड में वह बैद्यनाथ नाम से प्रसिद्ध हुए हैं। मैं उनको नमस्कार कर भुवन के जय करने के लिये जाता हूं। (५६ वां अध्याय) नारदजी हँस कर बोले कि हे रावण! शिवजी भंग आदि खाकर कुछ का कुछ कह देते हैं; उनके बचन का प्रमाण नहीं है। तुम जाकर कैलाश पर्वत को उठावो; यदि उनके बरदान से तुम महाबली हुए होगे तो पर्वत तुम से उठ जायगा। नारद के ऐसे बचन सुन कर बलदर्पित रावण ने जाकर कैलासगिरि को उठाया, जिस से पर्वत पर रहने वाले सब जीव जन्तु ब्याकुल होगए। तब शिवजी ने रावण को शाप दिया कि अब शीघ्रही तुह्मारे बल का ह्रास हो जावेगा। उसके उपरांत रावण पर्वत को रख कर लौट आया। रावण का शाप सुनकर नारद और देव-गण हर्षित हुए। इस भांति रावण ने बैद्यनाथ महादेव से बर लाभ कर बलवान हुआ। जो मनुष्य भक्ति पूर्वक बैद्यनाथ शिव का पूजन करते हैं, उनको संपूर्ण मनोवांच्छित फल मिलता है।

दूसरा शिवपुराण—उरदू अनुवाद, ८ वां खंड, ४३ वां अध्याय) एक समय रावण ने हिमालय पर्वत पर शिव लिंग स्थापित करके शिवका बड़ा तप किया। जब शिव प्रसन्न न हुए तब अपने ९ सिर काटकर शिवलिंग पर चढ़ादिया; जब वह अपना १० वां सिर चढ़ाने को उद्यत हुआ तब शिवजी ने प्रगट होकर

उसके सिरों को उसके धड़ों में जोड़ दिया और उससे कहा कि हे रावण! वरदान मांगो। रावणने कहा कि मैं बड़ा बलवान होऊं और तुमको अपने नगर में ले जाकर स्थापित करूं। शिवजी बोले कि तुम मेरे लिंगों को लेजाव; किन्तु मार्ग में किसी स्थान पर तुम रक्खोगे तो लिंग वहीं रह जावेंगे। ऐसा कह वह दो लिंग रूप हो गए। रावण दोनों लिंगों को मंजूषों में करके कांवर पर ले चला। शिव की माया से रावण को मार्ग में बड़े वेग से लघुशंका लगी। वह एक मुहूर्त के लिये एक गोप को कांवर थंभाकर मूत्र करने लगा और दोघड़ी तक मूत्र करता रहा। (४४वां अध्याय)जब उसका मूत्र न रुका तब अहीर ने थक कर कांवर को धरती पर रख दिया। तब दोनों लिंग पृथ्वी में स्थितहोगये। रावण के बहुत बल करने पर जब लिंग न उठे तब वह अपने अंगुठे से दोनों लिंगो को दबाकर अपने घर चला गया। जो लिंग कांवर में रावण के आगे था, वह गोकर्ण में चंद्रभाल के नाम से विख्यात हुआ और जो पीछे था वह वैद्यनाथ के नाम से प्रसिद्ध होकर चिताभूमि में विराजमान हुआ। तब विष्णु आदि देवताओं ने वहां जाकर वैद्यनाथ का पूजन किया और ऐसा कहा कि तुम वैद्य के समान मनुष्यों को आनंद देने वाले हो इससे तुह्मारा नाम वैद्यनाथ होगा। जो तुम पर गंगाजल लाकर चढ़ावेगा, वह परम पद लाभ करेगा।

कांवर थांभनेवाला ग्वाला का नाम बैजू था। उसका यह नियम था कि विना शिवलिंग के पूजन किए भोजन नहीं करता। एक दिन एक उत्सव में उसको शिव पूजा की सुधि बिसर गई। जब वह अपने बंधुवर्गों के सहित भोजन करने बैठा तब उसको शिवपूजा याद पड़ी। उसने शीघ्र भोजन छोड़ कर वैद्यनाथ के पास जाकर उनकी पूजा की। शिवजी बैजू की ऐसी भक्ति और नियम देख कर गिरिजा सहित उस स्थान में प्रकट हुए और बैजू से बोले कि तुम अपना इच्छित वर मांगो। बैजू ने कहा कि हे महादेव! तुम बैजनाथ नाम से प्रसिद्ध हो जाओ। शिवजी एवमस्तु कह कर उसी लिंग में प्रवेश कर गए और बैजनाथ नाम से प्रसिद्ध हुए।

**संथाल प्रगना जिला**—यह जिला भागलपुर विभाग के दक्षिण भाग में ५४५६ वर्गमील क्षेत्रफल में फैला है। इसके उत्तर भागलपुर और

पुर्निया जिला; पूर्व मालदह, मुर्शिदाबाद और वीरभूमि जिला; दक्षिण बर्द्धवान और मा[illegible]भूमि जिला और पश्चिम हजारीबाग, मुंगेर और भागलपुर जिले हैं। इस जिले का सदर स्थान दुमका है; किंतु आबादी में जिले में सब से बड़ा देवगढ़ अर्थात् वैद्यनाथ कसबा है। राजमहल की पहाड़ियां, जो गंगा की घाटी से आरम्भ होती हैं, २००० वर्गमील फैली हैं; उनमें से १३६६ व मील धामनीकोह के गवर्नमेंट मिलकियत में है। वे किसी जगह २००० फीट से अधिक ऊंची नहीं हैं। उनकी औसत उंचाई बहुत कम है। धामनीकोह के बाहर राजमहल पहाड़ियों के सिलसिले में बहुतेरी पहाड़ियों के ऊपर सघन बन लगे हैं और उन पर चढ़ना कठिन है।

जिले के उत्तर और कुछ दूर पूर्व की सीमा पर गंगा है। जिले में ब्राह्मणी इत्यादि बहुतेरी छोटी नदियां बहती हैं। नीचा ऊंचा देश के बहुतेरे भागों में जंगल लगा है; किंतु उसमें कीमती लकड़ियां नहीं होती हैं। गवर्नमेंट दामिनीकोह में जलावन के लिए लकड़ी काटने का ठीका देकर थोड़ी मालगुजारी प्राप्त करती है। जिले के जंगलों में खास कर शाल के वृक्ष हैं। इस जिले का प्रधान जंगली पैदावार लाही है, जो पलाश, बैर और पीपल के वृक्षों से निकाली जाती है और महाराजपुर के रेलवे स्टेशन से दूसरी जगह भेजी जाती है। संथाल और पहाड़ी लोग बहुत रेशम के कीड़ों को पालते हैं। इस परगने में कोयले और लोहे की खानियां हैं। जिले में कई एक पहाड़ी झरने हैं और बाघ, तेंदुए, भालू, हरिन, जंगली सूअर इत्यादि बनैले जंतु रहते हैं। पहले हाथी और गेंड़े थे; किंतु अब प्रायः सब मर गए।

इस जिले में सन् १८९१ की मनुष्य-गणना के समय १७४३७६३ और सन् १८८१ में १५६८०९३ मनुष्य थे; अर्थात् ८४७५९० हिन्दू, ६०८३५३ आदिनिवासी, १०८८९९ मुसलमान, ३०५७ क्रस्तान, १३२ बौद्ध, ५४ सिक्ख, ६ यहूदी और २ जैन। जातियों के खाने में ८८५४४ ग्वाला, ३८०३२ घाटवाल, ३६०७५ ब्राह्मण, ३५७२३ डोम, ३३५४६ चमार, २८१२४ राजपूत, २८१२४ बनियां, २६४३३ लोहार, शेष में बाउरी, धानुक, कालू, कैबरत, हाड़ी, तांती इत्यादि जातियों के लोग थे। आदि-

निवासियों में ५५९६०२ संथाल, ११९९५ कोल और शेष में दूसरे थे। जिले के कसबे देवगढ़ में ८००५, साहबगंज में ६५१२, राजमहल में ३८३९, और दुमका में २०७५ मनुष्य थे। साहबगंज उन्नति करता हुआ तिजारती कसबा है; उसमें बढ़ते बढ़ते सन् १८९१ में ११२९७ मनुष्य हो गए।

वैद्यनाथ जंक्शन से पश्चिमोत्तर ६१ मील लक्षीसराय जंक्शन और लक्षीसराय से पश्चिम २० मील मोकामा जंक्शन, ७० मील पटना, ७६ मील बाँकीपुर जंक्शन, १०६ मील आरा और १२० मील बिहिया का रेलवे स्टेशन है। मैं बिहिया में रेलगाड़ी से उतर कर, उससे १२ मील उत्तर गंगा के दूसरे पार अपने जन्म स्थान चरजपुरा चला आया।

साधुचरणप्रसाद।

**भारत-भ्रमण तीसराखंड समाप्त।**

